ओ३म्

# उपदेशमञ्जरी

[स्वामी दयानन्द सरस्वती के पूना में दिये गये
पन्द्रह व्याख्यानों का संग्रह]

सम्पादक

आचार्य राजवीर शास्त्री एम० ए०

(सं० दयानन्द-सन्देश)

यह पुस्तक भारत सरकार द्वारा प्राप्त उचित दर के
कागज पर प्रकाशित की गई है।

प्रकाशक

आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट

२ एफ, कमला नगर, दिल्ली-११०००७

शाखा—४५५ खारीबावली, दिल्ली-११०००६

दूरभाष—२२१३२७, २२६५४७, २३३११२, २३८३६…

सृष्टि-संवत्—१,९६,०८,५३,०८२

विक्रमी—२०३८, जून १९८१ ई०

पूर्वप्रकाशित ४४००

तृतीयबार ४४००

योग ८८००

मूल्य २) रु० ५

सैकड़ा १५०)

# विषय-सूची

# उपदेश-मञ्जरी का प्राक्कथन

**उपदेश का महत्त्व—**

मानव-जीवन का चरम लक्ष्य ज्ञान-प्राप्ति के द्वारा मोक्ष प्राप्त करना है। विद्ययाऽमृतमश्नुते' (यजु०) इस पावमानी भगवती के शाश्वत उपदेश के अनुसार ज्ञान से ही मोक्ष प्राप्त होता है। यह ज्ञान-प्राप्ति मानवेतर योनियों में कदापि सम्भव नहीं है। मानव-योनि में भी यदि योग्य ज्ञानी धर्मात्मा गुरु न मिला तो ज्ञान-प्राप्ति कदापि सम्भव नहीं है। ज्ञान-प्राप्ति के दो प्रकार के साधन होते हैं— १. दृश्य और २- श्रव्य। इन दोनों से भद्र ही देखने और भद्र ही सुनने की प्रार्थना वेद-मन्त्र में की गई है—

**भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः।**

अर्थात् हम शिक्षा में परम साधनभूत कर्णेन्द्रिय और नेत्रेन्द्रिय से सदा कल्याणकारक सत्य वचनों को ही सुनें और शिक्षाप्रद कल्याणकारक दृश्यों को ही देखें। योग्य गुरु के प्राप्त होने पर ही मानव दूसरा जन्म होने पर द्विज कहलाता है, अन्यथा एक जातिज होने से शूद्र ही रहता है। शास्त्रों में जन्म देने वाले पिता से ब्रह्मद=ज्ञानदाता गुरु को ही बड़ा बताया है। यद्यपि सब जीवों का आदिगुरु तथा मूलशिक्षक परमेश्वर है। उसी के उपदिष्ट ज्ञान को मनुष्य गुरु-शिष्य परम्परा से पढ़ता-पढ़ाता रहता है। पुनरपि गुरु या उपदेशक का स्थान कम नहीं है। सांख्यदर्शन में बहुत ही स्पष्ट कहा गया है—

**उपदेश्योपदेष्टृत्वात् तत्सिद्धिः ॥ सां० ३। ७९ ॥**

**इतरथाऽन्धपरम्परा ॥ सां० ३। ८१ ॥**

अर्थात् योग्य शिष्य तथा योग्य यथार्थोपदेष्टा गुरु के होने पर ही ज्ञान-प्राप्ति होने पर मुक्ति की प्राप्ति होती है। अन्यथा अन्ध-परम्परा होने से अन्यथा ज्ञान अथवा मिथ्याज्ञान होने से मुक्ति कभी भी नहीं मिल सकती। महाभारत के युद्ध के पश्चात् आप्तपुरुष, ऋषि, मुनियों के न रहने से हमारे देश में अर्धपठित, अल्पपठित तथा अभिमानी ब्राह्मणों ने स्वार्थवश अन्धपरम्पराएं प्रारम्भ कीं। जिनका परिणाम बिगड़ते-बिगड़ते यह हुआ कि आज मानव अत्यन्त अधमावस्था को प्राप्त होकर मानव-जीवन को निरर्थक करने में लगा है। और पागलों की भांति पुष्पमाला को भी

सर्वथा प्रतित्याज्य समझकर ज्ञान से विमुख ही नहीं हुआ है, प्रत्युत ज्ञान का डटकर प्रतिद्वन्द्वी बनकर मुकाबला करने में लगा है। ऐसे व्यक्तियों को समझाना कोई साधारण कार्य नहीं है।

महर्षि दयानन्द से इस शोचनीय दशा के विषय में किसी ने पूछा—

(क) "इस पागलपन का कोई उपाय भी है या नहीं ? तो मेरा उत्तर यह है कि यद्यपि रोग बहुत बढ़ा हुआ है, तथापि इसका उपाय हो सकता है। यदि परमात्मा की कृपा हुई तो रोग असाध्य नहीं। वेद और छः दर्शनों की सी प्राचीन पुस्तकों के भिन्न-भिन्न भाषाओं में अनुवाद करके सब लोगों को, जिससे अनायास प्राचीन विद्याओं का ज्ञान प्राप्त हो सके, ऐसा यत्न करना चाहिए।.........मेरे जैसे एक निर्बल मनुष्य के करने से यह काम कैसे हो सकेगा।" (उपदेश० त्रयोदश०)

(ख) महर्षि ने सच्चे उपदेशकों की आवश्यकता बताते हुए स्वयं कहा था—

'आर्य-धर्म की उन्नति के लिए मुझ जैसे बहुत से उपदेशक आपके देश में होने चाहिएँ।" (उपदेश० १५ उपदेश)

इसलिए धार्मिक, यथार्थोपदेष्टा, आप्तपुरुषों के उपदेश का विशेष महत्त्व होता है, जिनसे मनुष्यों का अज्ञान दूर होकर ज्ञान-गंगा में स्नान करने से कायाकल्प ही हो जाता है।

**महर्षि दयानन्द के उपदेश का महत्त्व—**

वेदविद्या के पारङ्गत, परम योगी तथा मानव-मात्र के परम हितैषी दयानन्द की वाणी कैसी ओजस्विनी तथा गम्भीर थी, यह तो स्वयं श्रोता ही जान सके थे। किन्तु महर्षि-जीवन की घटनाओं तथा तत्कालीन विद्वानों के लेखों से उनकी ज्ञान-गरिमा तथा वाग्मिता का स्पष्ट बोध होता है। महर्षि की पवित्र वाणी का ही यह प्रभाव था जो महा नास्तिक मुंशीराम आस्तिक ही नहीं बने, किन्तु स्वामी श्रद्धानन्द बनकर महर्षि का जीवन भर यशोगान करते रहे। भौतिक-विज्ञान के चमत्कार से चमत्कृत पं० गुरुदत्त को भी महर्षि के उत्तरों से निरुत्तर होना पड़ा और महर्षि की अन्तिम लीला को देखकर तो सब भ्रान्तियों का ही समूल उन्मूलन हो गया। तहसीलदार अमीचन्द, जो सभी दुष्कर्मों में ग्रस्त था, महर्षि के एक वाक्य से ही उसका जीवन बदल गया। महर्षि की वाणी को सुन-सुन कर ईसाई मत के पादरी और मुस्लिम मौलवी खड़े-खड़े दान्तों तले अंगुली दबाया करते थे। महर्षि की वाणी में सत्यता, मधुरता, हितभावना तथा ओजस्विता का अपूर्व मिश्रण था। जिस को सुनकर न केवल सज्जन पुरुष ही नतमस्तक हो जाते थे, दुर्जन भी उनके आगे थर-थर कांपने लगते थे, उनके सभी हौसले परास्त हो जाते थे। अनेक बार महर्षि के प्राणों के घातक महर्षि की हुंकार से ही पलायन कर गए। दुश्चरित्र

महिलाओं की कलुषित आत्माओं में महर्षि के वचनों से ही पवित्रता के बीज अंकुरित हो गए। ऐसे महर्षि के उपदेशों का आज भी क्यों प्रभाव नहीं होगा ? उनकी वाणी से निकले वचन तथा लेख सदा ही मानव की गहन गुफाओं में व्याप्त भ्रान्ति, अन्धकार को छिन्न-भिन्न करते रहेंगे और ज्ञान-ज्योति को जगमगाते रहेंगे।

महर्षि के उपदेशों तथा उनकी वाणी की महत्ता ऐसे पुरुषों द्वारा सुनिए जिन्होंने उनके दर्शन करके उपदेशों का पीयूष साक्षात् कानों से पिया था—

(१) "स्वामी दयानन्द जी उत्तम रसमय वाणी के वक्ता थे। उनकी वाणी गम्भीर थी, उसी प्रकार उनकी भाषण-पद्धति अत्यन्त मार्मिक व कभी कभी आलंकारिक हो जाती थी। इसी कारण उनके भाषण सुनने हेतु एकत्रित श्रोतागण तल्लीन हो जाते थे।" (महादेव गोविन्द रानाडे की पत्नी श्रीमती रमाबाई की आत्मकथा से)

(२) "कई भाइयों ने मुझसे पूछा कि जब सत्यार्थप्रकाश जैसी पूर्ण सिद्धान्तों से ओतप्रोत पुस्तक मौजूद है तो महर्षि के व्याख्यानों को प्रकाशित करने की क्या आवश्यकता है ? मेरा उत्तर यह है कि इन व्याख्यानों में कई नवीनतम विषय ऐसे हैं, जो कि सत्यार्थप्रकाश के कई रहस्यपूर्ण विषयों पर प्रकाश डालते हैं और आर्यसमाज के कई सिद्धान्तों को अधिक सरल बना देते हैं।.........मेरे विचार में ये व्याख्यान सत्यार्थप्रकाश की भूमिका का काम देंगे और आर्य नर-नारियों को संजीवनी बूटी का काम देंगे। मुझे दुःख है कि महर्षि के सभी व्याख्यानों को लिपिबद्ध नहीं किया जा सका। यदि प्रत्येक व्याख्यान का इन पन्द्रह व्याख्यानों की तरह खुलासा हमारे लिए सुरक्षित रहता तो कई शङ्काएँ, जो प्रायः आर्य भाइयों को सिद्धान्तों के समझने में पैदा होती हैं, वे न होतीं।।"

(स्वामी श्रद्धानन्द)

**महर्षि के उपदेश तथा वर्त्तमान के उपदेशों की शैली में अन्तर—**

महर्षि दयानन्द के इन उपदेशों से स्पष्ट है कि महर्षि विषय का निर्धारण करके उसी का प्रतिपादन किया करते थे। और दूसरे दिन भी उसी विषय से सम्बद्ध शङ्काओं का समाधान किया करते थे। परन्तु आजकल उपदेशों की शैली महर्षि से भिन्न हो गई है। वेदोपदेश नाम से कोई भी मन्त्र पढ़ा और उपदेश प्रारम्भ कर देते हैं। उसका मन्त्र से कोई सम्बन्ध है या नहीं इसका ध्यान नहीं रखा जाता। केवल मात्र श्रोताओं के मनोरञ्जन करना अथवा उनका ध्यान आकृष्ट करना मात्र ही उपदेष्टा का प्रयोजन होता है। अथवा उपदेश में यह भी देखा जाता है कि वक्ता ने मन्त्र के किसी अथवा किन्हीं पदों को लेकर ही समस्त उपदेश कर दिया, चाहे वह अर्थ मन्त्र के दूसरे पदों तथा देवता से संगत हो या नहीं। मन्त्र के प्रतिपाद्य विषय देवता की तो प्रायः उपेक्षा ही कर दी जाती है।

वेदोपदेशकों तथा आर्यपुरोहितों को योग्य है कि वे महर्षि की शैली को ही उपदेश के लिए अपनाएँ। यह तो ठीक है कि महर्षि की शैली को अपनाने में भूरिश्रम की आवश्यकता होगी। एक विषय के उपदेश के लिए शास्त्रों का अध्ययन तथा गम्भीर चिन्तन भी करना होगा। किन्तु वेदों का गौरव तथा मानव-हित महर्षि की शैली में ही निहित है। अन्यथा वेद का तो नाम मात्र ही रह जायेगा, उसके स्थान पर पौराणिक शैली ही आजायेगी। आर्यों को इसके लिए सतर्क एवं सजग रहना चाहिए।

**उपदेश-मञ्जरी का परिचय**—महर्षि-दयानन्द महाराष्ट्र के सुप्रसिद्ध सुधारक महादेव गोविन्द रानाडे एवं श्री महादेव मोरेश्वर कुण्टे आदि सज्जन पुरुषों के आग्रह पर पूना में आषाढ़कृष्णा १४ मंगलवार तदनुसार २० जून १८७५ ई० को पधारे थे और उनको विट्ठलपेठ में शंकर सेठ के भवन में ठहराया गया था। महर्षि की जीवनी के विख्यात लेखक स्व० पं० देवेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय के अनुसार महर्षि के व्याख्यानों की व्यवस्था बुधवार पेठ के भिडे के बाड़े में तथा कैम्प में ईस्ट स्ट्रीट में की गई थी। महर्षि ने कुल ५० व्याख्यान दिए थे। इनमें १५ पूना में शेष कैम्प में। मुखोपाध्याय के अनुसार इन सभी व्याख्यानों को लिपिबद्ध करके स्वयं रानाडे ने मराठी में छपवाया था। कालान्तर में १५ व्याख्यानों का हिन्दी में अनुवाद कराकर 'उपदेश मञ्जरी' के नाम से प्रकाशन हुआ। गोविन्द रानाडे की पत्नी रमाबाई ने अपनी आत्मकथा में लिखा है—"स्वामी जी जब पूना आए, तब से उनके प्रवचन प्रतिदिन भिड़े साहब के दीवानखाने में होते थे। सन्ध्याकाल के दो ढाई घण्टे इन प्रवचनों को सुनने व वहाँ की व्यवस्था करने में व्यतीत होते थे।"

श्री पं० शकरदेव विद्यालंकार के अनुसार सन् १९१५ में गुजराती भाषा में 'दयानन्द स्वामी नुं स्वरचित जीवन वृत्तान्त' नामक एक पुस्तक प्रकाशित हुई थी। यह मराठी में छपी एक पुस्तक का ही रूपान्तर थी। इस पुस्तक के 'आमुख' के लेखक श्री मुखोपाध्याय के अनुसार पूना के व्याख्यानों का विवरण उसी समय अर्थात् १८७५ में ही श्रीगणेश जनार्दन आगाशे बी० ए० ने मराठी में लिपिबद्ध कर लिया था, जो उस समय पूना के हाईस्कूल में सहायक मुख्याध्यापक थे। और उसे प्रकाशित कर स्वामी जी के भक्तों एव मित्रों में वितीर्ण किया गया था।

इससे स्पष्ट है कि महर्षि के इन उपदेशों के मराठी अनुवादक श्री आगाशे तथा सम्पादक श्री महादेव गोविन्द रानाडे थे। पूना में दिए इन उपदेशों का गुजराती भाषागे अनुवाद करके भी प्रकाशन हुआ था। इस विषय में लाला लाजपतराय लिखते हैं—"स्वामी जी ने यहाँ १५ व्याख्यान दिए, ज्यो उसी समय गुजराती भाषा मे प्रकाशित हो गए और जिनको लाला मुन्शीराम जी ने 'उपदेश-मञ्जरी' के नाम से प्रकाशित किया है।" महर्षि के इन व्याख्यानों का मराठी-भाषा में दूसरा संस्करण भी प्रकाशित हुआ। पंजाब के भूतपूर्व राज्यपाल तथा प्रसिद्ध देशभक्त स्व० नरहरिविष्णु

गाडगील ने मराठी भाषा में प्रकाशित पूना के व्याख्यानों की एक प्रति परोपकारिणी सभा को प्राप्त कराई, जिसमें प्रस्तावना के लेखक श्री गाडगील ही हैं। इस प्रकाशन में ४, ६, ८, १०, ११, १३, १७, २४ और २५ जुलाई को दिए गए ८ व्याख्यानों का संग्रह है।

'उपदेश-मञ्जरी' के इन १५ व्याख्यानों का हिन्दी में सर्वप्रथम आर्य पुस्तक प्रचारिणी सभा अजमेर ने प्रकाशन किया था। इस के हिन्दी में अनुवादक थे—श्री पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा। ये विद्वान् जोधपुर राज्य की ओर से आर्यसमाज के वैतनिक उपदेशक का कार्य करते थे इस 'उपदेशमञ्जरी' का तृतीय बार जो प्रकाशन हुआ, जिसकी एक प्रति हमारे ट्रस्ट के पुस्तकालय में है, उस पुस्तक के मुखपृष्ठ पर यह लिखा है—"महाशय श्याम लाल वर्मा आर्यबुकसेलर बांसबरेली ने श्रीमान् पण्डित बदरीदत्त शर्मा कानपुर द्वारा सरल और मनोहर भाषा में अनुवाद करा के प्रकाशित किया।" यह संस्करण सन् १९१५ ई० में प्रकाशित हुआ। इसी संस्करण से इस प्रस्तुत संस्करण का मिलान किया गया है।

यद्यपि इसके बाद १९३७ ई० में 'पूना-प्रवचन' के नाम से आगरा निवासी श्री पं० श्रीराम शर्मा ने सम्पादन किया और अर्वाचीन समय में उपदेशमञ्जरी तथा पूना-प्रवचन के नाम से अनेक संस्करण प्रकाशित हुए हैं। परन्तु हमने इस पुस्तक का प्राचीन तथा उपयोगी 'उपदेश-मञ्जरी' नाम को ही उचित समझा है। भिन्न-भिन्न नाम से भी पाठकों को भ्रान्ति हो जाती है। नाम विपर्यय करना एक व्यावहारिक भूल ही करना होता है। महर्षि के इन उपदेशों से जहाँ महर्षि की वाग्मिता, विषय-प्रतिपादन शैली तथा विद्वत्ता का बोध होता है, वहाँ उनकी व्याख्यान शैली का भी बोध होता है। महर्षि पूर्व दिन जिस विषय पर प्रथम उपदेश देते थे, दूसरे दिन उसी विषय पर शंका-समाधान किया करते थे। जिससे उपदेश हृदयंङ्गम तो होता ही था, साथ ही श्रोताओं की जिज्ञासा भी उत्तरोत्तर बढ़ती रहती थी।

**इस संस्करण की विशेषता—**

'उपदेश मञ्जरी' के इस संस्करण को १९१५ में प्रकाशित श्री पं० बदरीदत्त शर्मा द्वारा अनूदित संस्करण से मिलाया गया है। श्री पं० भवानीलाल भारतीय द्वारा सम्पादित 'पूना-प्रवचन' प्रति की भी सहायता ली गई है। दोनों संस्करणों से मिलाकर यह यत्न किया गया है कि कोई प्राचीन तथा संगत पाठ छूट न जाए। और जहाँ कुछ भारतीय जी के संस्करण में भाषा का परिमार्जन मात्र किया गया है, उस पाठ को भी वैसा ही रख लिया गया है। भारतीय जी ने जो नीचे प्रमाणों के पते दे रखे हैं, अथवा स्पष्ट करने के लिए टिप्पणियाँ दी हुई हैं, उन्हें भी यथासम्भव रख लिया गया है। और पं० बदरीदत्त जी के प्रकाशन की टिप्पणियाँ भी उचित समझकर यथास्थान दे दी गई हैं। दोनों प्रकाशनों में प्रेस की त्रुटि से अशुद्ध पाठों को तथा पूर्वसंस्करण के परित्यक्त पाठों को भी यथास्थान दिया गया है। और परोपकारिणी-सभा को जिन

पाठ उपदेशों की मराठी-भाषा की प्रति प्राप्त हुई थी, उन-उन उपदेशों का पाठ उस प्रति से मिलाया गया है। इस संस्करण में उस के अनुसार ही पाठ रखा है। उपलब्ध संस्करणों में जो पाठ छूट गए थे, उनका भी यथास्थान समावेश कर दिया है। श्री पं० गजानन हूलवे (नई बस्ती, नया बाजार, दिल्ली) ने मराठी भाषा की प्रति से बहुत परिश्रम से मिलान किया है। वे एतदर्थ धन्यवादार्ह हैं। साथ ही प्रत्येक उपदेश की एक विस्तृत-सूची भी तैयार करके प्रकाशित की गई है, जिससे प्रत्येक पाठ का अल्प समय में ही अनुशीलन किया जा सकता है। और महर्षि द्वारा एक विषय के साथ जो दूसरे प्रसंगगत विषयों का भी व्याख्यान किया है, उनका भी इस सूची से सरलता से बोध हो जायेगा।

## आभार प्रदर्शन—

'उपदेश-मञ्जरी' के समस्त प्राचीन सम्पादकों तथा प्रकाशकों का, जिनसे ये महर्षि के उपदेश सुरक्षित रूप में प्राप्त हो सके हैं, हृदय से कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। उन पूर्वजों ने जिन पवित्र भावनाओं से इन उपदेशों का संग्रह किया और जिन उदात्त भावनाओं से हिन्दी में अनूदित करके प्रकाशन किया, उनका गुण-गान तो कैसे किया जा सकता है ? उनके प्रति हम हृदय से आभारी हैं। और 'उपदेश-मञ्जरी' के अतीत इतिहास विषय के समस्त परिचय में श्री भारतीय जी के प्रकाशन से पूरी सहायता ली गई है, एतदर्थ उनके प्रति भी आभार प्रकट करता हूँ। साथ ही ट्रस्ट के अधिकारियों की लोक-हित भावना को तो कैसे भुलाया जा सकता है, जिन्होंने मानव-मात्र के प्रति हित-बुद्धि रखकर महर्षि के अमूल्य उपदेशों का घर-घर पहुँचाने का दृढ़ संकल्प ले रक्खा है। वे महर्षि के उपदेशों को भी लिपिबद्ध पुस्तकों की भांति उपादेय समझकर 'उपदेश-मञ्जरी' का प्रकाशन कर रहे हैं। वे भी हृदय से अभिनन्दनीय हैं।

तिथि—फाल्गुन-कृष्णा चतुर्दशी
सं० २०३५ वि०
२५ फरवरी, १९७९ ई०

विनीत—
राजवीर शास्त्री
(सं० दयानन्द-सन्देश)

# विस्तृत-विषय-सूची

ओ३म्

# उपदेश-मञ्जरी

## प्रथम-उपदेश

### (ईश्वर-सिद्धि-विषयक)

[स्वामी दयानन्द सरस्वती जी ने पूना के बुधवार पेठ में भिड़े के बाड़े में तारीख ४ जौलाई सन् १८७५* के दिन रात्रि समय में जो व्याख्यान दिया था, उसका सारांश निम्नलिखित है—]

**ओ३म् शन्नो मित्रः शं वरुणः शन्नो भवत्वर्यमा ।**
**शन्न इन्द्रो बृहस्पतिः शन्नो विष्णुरुरुक्रमः ॥[1]**

**नमो ब्रह्मणे नमस्ते वायो त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि । त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्म वदिष्यामि । [ऋतं वदिष्यामि । सत्यं वदिष्यामि । तन्मामवतु । तद् वक्तारमवतु । अवतु माम् । अवतु वक्तारम् ॥][2]**

[इत्यादि[3] पाठ स्वामीजी ने प्रथम कहा—]

'ओ३म्' यह ईश्वर का सर्वोत्कृष्ट नाम है, क्योंकि इसमें उसके सब गुणों का समावेश होता है ।

प्रथम हमें ईश्वर की सिद्धि करनी चाहिए, उसके पश्चात् धर्म-प्रबन्ध का वर्णन करना योग्य है, क्योंकि "सति कुड्ये चित्रम्" इस न्याय से जब तक ईश्वर की सिद्धि नहीं होती तब तक धर्म-व्याख्यान करने का अवकाश नहीं है ।

**स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳशुद्धमपापविद्धम् ।**
**कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥[4]**

---

* अषाढ़ शुक्ला १, रविवार वि० सं० १९३२ ।

१. ऋग्वेद १ । ९० । ९ ॥ २. तै० उप० शिक्षावल्ली १ । १ ॥

३. आदि पद से सूचित शेष मन्त्र पाठ कोष्ठक में दे दिया गया है ।

४. यजुः० ४० । ८ ॥

न तस्य कार्य करणं च [विद्यते न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते ।]
परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च[1] ॥

[ये वाक्य कहकर स्वामीजी ने इनकी व्याख्या की ।]

मूर्त्त देवताओं में ये गुण नहीं लगते । इसलिए मूर्त्ति-पूजा निषिद्ध है । इस पर कोई ऐसी शङ्का करते हैं कि रावणादिकों के सदृश दुष्टों का पराभव करने के लिए, भक्तों को मुक्ति देने के अर्थ [ईश्वर को] अवतार लेना चाहिए; परन्तु ईश्वर सर्वशक्तिमान् है; इससे अवतार की आवश्यकता दूर होती है, क्योंकि इच्छा मात्र से वह रावण [जैसों] का नाश तो कर सकता था । इसी प्रकार भक्तों को उपासना करने के लिए ईश्वर का कुछ आकार होना चाहिए, ऐसा भी बहुत से लोग कहते हैं; परन्तु यह कहना भी ठीक नहीं है; क्योंकि शरीर-स्थित जो जीव है, वह भी आकार-रहित है, यह सब कोई मानते हैं अर्थात् वैसा आकार न होते भी हम परस्पर एक दूसरे को पहिचानते हैं, और प्रत्यक्ष कभी न देखते हुए भी केवल गुणानुवादों ही से सद्भावना और पूज्यबुद्धि [अदृष्ट] मनुष्य के विषय में रखते हैं । उसी प्रकार ईश्वर के सम्बन्ध में नहीं हो सकता, यह कहना ठीक नहीं है । इसके सिवाय मन का आकार नहीं है, मन द्वारा परमेश्वर ग्राह्य है, उसे जड़ेन्द्रिय-ग्राह्यता लगाना यह अप्रयोजक है ।

श्रीकृष्णजी एक भद्र पुरुष थे । उनका महाभारत में उत्तम वर्णन किया हुआ है, परन्तु भागवत में उन्हें सब प्रकार के दोष लगाकर उनके दुर्गुणों का ढिंढोरा पीटा है ।

ईश्वर सर्वशक्तिमान् है । इस शक्तिमान् का अर्थ क्या है ? "कर्तुमकर्तुमन्यथा कर्तुम्" ऐसी शक्ति से तात्पर्य नहीं है; किन्तु सर्वशक्तिमान् का अर्थ न्याय न छोड़ते हुए काम करने की शक्ति रखना, यही सर्वशक्तिमान् से तात्पर्य है । कोई-कोई कहते हैं कि ईश्वर ने अपना बेटा पाप-मोचनार्थ जगत् में भेजा, कोई कहते हैं कि पैगम्बर को उपदेशार्थ भेजा, सो यह सब कुछ करने की परमेश्वर को कुछ भी आवश्यकता न थी; क्योंकि वह सर्वशक्तिमान् है ।

बल, ज्ञान और क्रिया ये सब शक्ति के प्रकार हैं । बल, ज्ञान और क्रिया अनन्त होकर स्वाभाविक भी हैं । ईश्वर का आदि कारण नहीं है । आदि कारण मानने पर अनवस्था प्रसंग आता है । निरीश्वरवाद की उत्पत्ति सांख्यशास्त्र से हुई प्रतीत होती है, परन्तु सांख्य-शास्त्रकार कपिल मुनि निरीश्वरवादी न थे । उनके सूत्रों का आधार लेकर कपिल निरीश्वरवादी थे ऐसा कोई कहते हैं; परन्तु उन के सूत्रों का अर्थ ठीक-ठीक नहीं किया जाता । वे सूत्र निम्नलिखित हैं—

**ईश्वरासिद्धेः । मुक्तबद्धयोरन्यतराभावान्न तत्सिद्धिः ।**
**उभयथाप्यसत्करत्वम् । मुक्तात्मनः प्रशंसा उपासासिद्धस्य वा ।**[2] इत्यादि,

---

१. श्वेता० उप० ६ । ८ ॥ २. सांख्य १।९२, ९३, ९४, ९५, ॥

परन्तु सूत्रसाहचर्य से विचार करने पर ईश्वर एक ही है, दूसरा ईश्वर नहीं है, ऐसा भगवान् कपिल मानते थे, क्योंकि 'पुरुष है' ऐसा उनका सिद्धान्त था। वही पुरुष सहस्र-शीर्षादि सूक्तों[1] में वर्णन किया हुआ है। उसी के सम्बन्ध से वेदाहमेतं पुरुषं महान्तम्[2] इत्यादि कहा हुआ है।

प्रमाण बहुत प्रकार के हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द इत्यादि। भिन्न-भिन्न शास्त्रकार प्रमाणों की भिन्न-भिन्न संख्या मानते हैं।

मीमांसा-शास्त्रकार जैमिनिजी दो प्रमाण मानते हैं। गौतम न्याय-शास्त्रकार आठ, कोई-कोई अन्य न्याय-शास्त्रकार चार, पतञ्जलि योग-शास्त्रकार तीन प्रमाण, सांख्य-शास्त्रकार तीन, वेदान्त ने तो छः प्रमाण स्वीकार किए हैं। परन्तु भिन्न-भिन्न संख्या मानना, यह उस-उस शास्त्रकार के विषयानुरूप है। सारे प्रमाणों का अन्तर्भाव करके तीन प्रमाण अवशिष्ट रहते हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द।

इस तीन प्रमाणों को लापिका[3] कर ईश्वरसिद्धि-विषयक प्रयत्न करते समय प्रत्यक्ष की लापिका करने के पूर्व अनुमान की लापिका करनी चाहिए, क्योंकि प्रत्यक्ष का ज्ञान बहुत ही संकुचित और क्षुद्र है। एक व्यक्ति के इन्द्रिय द्वारा कितना ज्ञान हो सकता है? अर्थात् बहुत ही थोड़ा हो सकता है। इससे प्रत्यक्ष को एक ओर रख-कर शास्त्रीय विषयों में अनुमान प्रमाण ही विशेष गिना गया है। व्यवहार के लिए अनुमान आवश्यक है। अनुमान के बिना भविष्य के व्यवहारों के विषय में हमारा जो दृढ़ निश्चय रहता है, वह निरर्थक होगा। कल सूर्य उदय होगा, यह प्रत्यक्ष नहीं तथापि इस विषय में किसी के मन में तिलमात्र की भी शङ्का नहीं होती। अब [इस] अनुमानके तीन प्रकार हैं—शेषवत्, पूर्ववत् और सामान्यतोदृष्टम्। पूर्ववत् अर्थात् कारण से कार्य का अनुमान, शेषवत् अर्थात् कार्य से कारण का अनुमान, सामान्यतो-दृष्टम् अर्थात् संसार में जिस प्रकार की व्यवस्था दिखाई देती है उस पर से जो अनुमान होता है, वह।

इन तीनों अनुमानों को लापिका करने से ईश्वर=परम पुरुष=सनातनब्रह्म सब पदार्थों का बीज [है] ऐसा सिद्ध होता है। रचनारूपी कार्य दीखता है, इस पर से अनुमान होता है कि इस [सृष्टि] का रचने वाला अवश्य कोई है। पञ्चभूतों की सृष्टि आप ही आप रची हुई नहीं है, क्योंकि व्यवहार में घर का सामान विद्यमान होने ही से केवल घर नहीं बन जाता, यह हमारा, देखा हुआ अनुभव सर्वत्र है। साथ ही साथ [पञ्चभूतों का] 'मिश्रण' नियमित प्रमाण से विशिष्ट कार्य उत्पन्न होने की ही सुगमता के लिए कभी भी आप स्वयं घटित नहीं होता। इससे स्पष्ट है कि सृष्टि की व्यवस्था जो हम देखते हैं, उसका उत्पादक और नियन्ता ऐसा कोई श्रेष्ठ पुरुष अवश्य होना चाहिए।

---

१. सहस्रशीर्षा सूक्त० १०।९०, यजुः ३१॥ २. यजुः ३१।१८॥
३. 'लापिका' मराठी शब्द है, इसका अर्थ है—आलाप=विचार।

अब किसी को यह अपेक्षा लगे कि ईश्वर की सिद्धि में प्रत्यक्ष ही प्रमाण होना चाहिए, तो उसका विचार यूं है कि प्रत्यक्ष रीति से गुण का ज्ञान होता है। गुण का अधिकरण जो गुणी द्रव्य है उसका ज्ञान प्रत्यक्ष रीति से नहीं होता। इसी प्रकार ईश्वर-सम्बन्धी गुण का ज्ञान चेतन और अचेतन सृष्टि द्वारा प्रत्यक्ष होता है। इसी पर से ईश्वर-सम्बन्धी गुण का अधिकरण जो ईश्वर है, उसका ज्ञान होता है, ऐसा समझना चाहिए।

हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।
स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥[1]

हिरण्यगर्भ का अर्थ शालिग्राम की बटिया नहीं है, किन्तु हिरण्य अर्थात् "ज्योति जिस के उदर में है, वह ज्योतिरूप परमात्मा" ऐसा अर्थ है। मूर्तिपूजा का पागलपन लोगों में फैला हुआ है। इसका क्या उपाय करना चाहिए? यह एक प्रकार की जबरदस्ती है। मूर्ति का आडम्बर जैनियों से हिन्दू लोगों ने लिया है।

यत्र नान्यत् पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद् विजानाति स भूमा[2] परमात्मा[3] ॥

वह अमृत है और वही सब के उपासना करने योग्य है। उससे जो भिन्न है वह सब झूठा है, वह अपना आधार (मान्य) नहीं है।

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

---

१. ऋ० १० । १२१ । १ ॥ २. छा० उ० ७ । २४ । १ ॥

३. 'परमात्मा' पद व्याख्यानरूप अथवा अध्याहृत है।

# दूसरा उपदेश

[ईश्वर-सिद्धि पर शंका-समाधान]

[मंगलवार ६ जौलाई १८७५* के दिन, श्री १०८ दयानन्द सरस्वतीजी के ईश्वर विषयक व्याख्यान पर हुए वाद-विवाद का सारांश]

१ प्रश्न—कार्य और कारण भिन्न-भिन्न हैं या और किस प्रकार के ?

उत्तर—कहीं-कहीं अभिन्न हैं और कहीं-कहीं भिन्न भी हैं। उदाहरण—मृत्तिका से बना हुआ घट मृत्तिका ही रहता है, परन्तु मांस-शोणित से नख उत्पन्न होते हैं तथापि मांस और शोणित ये नख नहीं हैं। इसी प्रकार मकड़ी के पेट से जाला उत्पन्न होता है, परन्तु इससे मकड़ी जाला नहीं होती।

गोमयाज्जायते वृश्चिकः।

[अर्थात्—गोबर से बिच्छू उत्पन्न होता है।] तो भी गोबर और बिच्छू क्या कभी एक हो सकते हैं ? सर्वशक्तिमत्त्व चैतन्य में [और] चैतन्य पर सर्वशक्तित्व है अर्थात् सामर्थ्य के योग से चैतन्य निमित्त कारण होता है। इस स्थल पर जड़-पदार्थ जो विश्व का उपादान कारण है वह और निमित्त कारण चैतन्य एक नहीं है। अब—

एकमेवाद्वितीयम्[1]

ऐसी श्रुति है। उसका अर्थ करने में इस उपर्युक्त व्यवस्था से कुछ आपत्ति नहीं आती। कारण, [इसका अर्थ] अद्वितीय अर्थात् ईश्वर ही उपादान हुआ ऐसा नहीं है। कारण, भेद तीन प्रकार का होता है। कभी-कभी स्वजातीय भेद रहता है तो कभी-कभी विजातीय और कभी स्वगत भेद होता है। अब 'अद्वितीय है' अर्थात् 'सब जो कुछ है वह ईश्वर ही है' ऐसा अर्थ आधुनिक वेदान्त में लेते हैं। परन्तु यह उपयोगी (=ठीक) नहीं, किन्तु अद्वितीय का अर्थ दूसरा ईश्वर नहीं, अर्थात् एक ही ईश्वर है और वह संयुक्त नहीं है, यही अर्थ है। अब—

ईश्वरः सर्वसृष्टिं प्राविशत्।

ऐसे अर्थ की श्रुति है[2], तो अब उसका अर्थ किस प्रकार करना चाहिए ? अथवा—

---

*आषाढ़, शुक्ला ४, वि० सं० १९३२। सोमवार को द्वितीया-तृतीया सम्मिलित थी।

१. छा० उ० ६।२।१॥

२. द्र—० तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत् (तै० उ० २।६)।

सर्वं खल्विदं ब्रह्म ।[1]

इस वाक्य का अर्थ कैसे करें ? आधुनिक वेदान्ती 'इदं विश्वं' ऐसा मानकर उस शब्द का अन्वय 'सर्व' इसकी ओर करते हैं, परन्तु साहचर्य अर्थात् ग्रन्थ के पिछले अभिप्राय की ओर दृष्टि देने से 'इदं शब्द का अन्वय 'ब्रह्म' शब्द की ओर करना पड़ता है [जैसे] "इदं सर्वं घृतम्" अर्थात् यह बिलकुल घी है, तेल मिश्रित नहीं, ऐसा सर्व शब्द का अर्थ है। ऐसा अर्थ करने से ऊपर के हमारे कहे अनुसार श्रुति का अर्थ होने से [कोई] कठिनाई नहीं रहती।

"नाना वस्तु ब्रह्मणि" अथवा बृहदारण्यकोपनिषद् में "य आत्मनि तिष्ठन् आ [त्मनोऽन्तरो यमा] त्मा न वेद"[2] अथवा "यस्य आत्मा शरीरम्"[3] इस वाक्य के अर्थ के विषय में आपत्ति आयेगी, इसका विचार करना चाहिए। एक ही शरीर के स्थान में व्यापक और व्याप्य इन दोनों धर्मों की योजना नहीं करते बनती। गृह आकाश में स्थित है और आकाश यह व्यापक है गृह व्याप्य है। इसलिए आकाश और गृह ये एक ही हैं वा अभिन्न हैं, ऐसा अनुमान निकालते नहीं आता। इसी प्रकार जीवात्मा और परमात्मा ये अभिन्न हैं ऐसा कहने का अवकाश नहीं रहता।

अहं ब्रह्मास्मि ।[4]

इस वाक्य का अर्थ किया जाय तो यह अत्यन्त प्रीति का [द्योतक] उदाहरण है, यही लौकिक दृष्टान्त पर से स्पष्ट होता है। जैसे 'मेरा मित्र मैं ही हूँ" ऐसा कहते हैं, परन्तु मैं और मेरा मित्र, इन दोनों की सर्वथैव अभिन्नता है ऐसा फलितार्थ नहीं होता।

समाधिस्थ होते समय 'तत्त्वमसि[5]' ऐसा मुनि लोग कह गए, परन्तु साहचर्य की ओर ध्यान देने से मुनियों का यह भाषण 'जीवात्मा और परमात्मा अभिन्न हैं' इस मत का पोषक नहीं होता, क्योंकि इसी वचन के पूर्व भाग में इस सारे स्थूल और सूक्ष्म जगत् में कारण सम्बन्ध से परमात्मा का ऐतदात्म्य [कथित] है। परमात्मा का आत्मा दूसरा नहीं, 'स आत्मा'[6] वही आत्मा है 'तदन्तर्यामि त्वमसि' जो सब जगत् का आत्मा वह तेरा ही है। इसलिए जीवात्मा और परमात्मा इनके बीच परस्पर सेव्य-सेवक, व्याप्य-व्यापक, आधाराधेय ये सम्बन्ध ठीक जमते हैं। ऐतरेयोपनिषद् में—

प्रज्ञानं ब्रह्म[7]

---

१. छा० उ० ३।१४।१।।

२. शतपथ माध्यन्दिन पाठ १४।६।७।३०।।

३. श० मा० १४।६।७।३०।।

४. बृ० उ० १।४।१० ।।

५. छा० उ० ६।८,९,१० खण्डों में।

६. छा० उ० ६।८, ९, १० ।।

७. ऐ० उ० ५।३।।

ऐसा वाक्य है। उसके महावाक्य-विवरण में—

प्रज्ञानमानन्दं ब्रह्म[1]

ऐसा विस्तार किया हुआ है, फिर भी परमेश्वर ही सृष्टि बना, ऐसा अर्थ "तत् सृष्टि प्राविशत्"[2] इस वाक्य पर से करने पर कार्य कारण की अभिन्नता होती है। यदि ईश्वर ज्ञानी है तो अविद्या माया आदिकों के आधीन होकर सृष्टयुत्पत्ति का कारण हुआ, ऐसा कहने में 'उसको भ्रान्ति हुई' ऐसा प्रतिपादन करना पड़ता है। [जहां] देश, काल, वस्तु [का] परिच्छेद है वहां भ्रान्ति है यही भ्रान्ति ब्रह्म को हुई यह मानने से ब्रह्म का ज्ञान अनित्य ठहरता है [अतः] यह विचारणीय वार्ता है।

इसी तरह 'जीव-भावना' भ्रान्ति का परिणाम है। भ्रान्ति दूर होने से जीव ब्रह्म होता है, ऐसी समझ ठीक नहीं, क्योंकि भ्रान्ति परमात्मा में संभव नहीं। आधुनिक वेदान्त के अनुसार मुक्ति को स्वीकार करने पर ब्रह्म को अनिर्मोक्ष प्रसंग आता है। और ब्रह्म को यदि एक कहें तो जीव में ब्रह्म के गुण नहीं हैं, जीव को अपरिमित ज्ञान और सामर्थ्य नहीं। यदि हम ब्रह्म बन जावें तो हम जगत् भी रच लेवें। इस से पुनः एक बार ऐसा कहना आवश्यक हुआ कि विश्व जड़, ब्रह्म चेतन है और इनका आधाराधेय, सेव्य-सेवक, व्याप्य-व्यापक सम्बन्ध है।

"सुखमस्वाप्सम्" इस अनुभव की योजना करते बनती है. क्योंकि चैतन्य यह नित्य ज्ञानी है। तैत्तिरीयोपनिषद् में आनन्दमय कोश के अवयव वर्णन किए हुए हैं।

सारांश—जीव ब्रह्म नहीं, जगत् ब्रह्म नहीं। इस स्थल पर कार्य कारण भिन्न-भिन्न हैं। यही प्रकार सत्य है, परन्तु अखिल सजीव और निर्जीव पदार्थ ईश्वर ने अपने सामर्थ्य से निर्माण किए। वह सामर्थ्य उसी के पास सदा रहता है, इस तात्पर्य से भेद नहीं आता।

२ प्रश्न—तुम कहते हो कि अवतार नहीं हुए, तो ईश्वर को सगुण वा निर्गुण क्यों मानते हो?

उत्तर—प्राकृत जनों में सगुण अर्थात् अवतार और निर्गुण अर्थात् परब्रह्म ऐसा अर्थ करके इस सम्बन्ध से वाद चलता है, परन्तु यह अर्थ ठीक नहीं है। "स पर्यगात्"[3] श्रुति पर से अवतार का होना बिलकुल ही नहीं संभव होता। "कविः, मनीषी"[3] "एको देवः[4]-निर्गुणश्च" ऐसे-ऐसे श्रुति वाक्य हैं, इन से ईश्वर सगुण

---

१. द्र० मठाम्ना० उप० ४१

२. तुलना करो—'तत् सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्।' तै० उ० २।६॥

३. यजु० ४०।८॥

४. पूरा पाठ इस प्रकार है—एको देव; सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा। कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च ॥ श्वेता० उ० ६।११॥

और निर्गुण दोनों है। ज्ञान, शक्ति, आनन्द इन गुणों के सहित होने से वह सगुण है, परन्तु जड़ के गुण उसमें नहीं हैं। इन गुणों के सम्बन्ध [अभाव] से वह निर्गुण है। प्रथम जो मैंने श्रुति कही उसके साहचर्य की ओर ध्यान देने से यह अर्थ निकलता है।

३ प्रश्न—प्रार्थना क्यों करनी चाहिए, ईश्वर सर्वज्ञ है और सर्वशक्तिमान् भी है तो उसे हमारे मन की बात विदित है और उसने हमें इस प्रकार कैसे उत्पन्न किया कि हम पाप करें, फिर इस प्रकार की पाप-विषयिणी प्रवृत्ति हम में रखकर भी हमारे पाप का दण्ड देता है, तो ईश्वर न्यायी कैसा?

उत्तर—हमारे माता-पिता ईश्वर के बनाए हुए पदार्थ लेकर हमें पालते हैं तो भी वे हम पर बड़े उपकार करते हैं। इन उपकारों का स्मरण करना हमारा धर्म है, ऐसा हम स्वीकार करते हैं। फिर जब ईश्वर ने सृष्टि उत्पन्न की तो उसके असंख्य उपकारों को हमें अवश्य स्मरण करना चाहिए। द्वितीय—कृतज्ञता दिखलाने वालों का मन स्वतः प्रसन्न और शान्त होता है। तृतीय—परमेश्वर की शरण जाने से आत्मा निर्मल होता है। चतुर्थ-प्रार्थना से पश्चात्ताप होता है और आगे को पाप-वासना का बल घटता जाता है। पञ्चम-सत्यता और प्रेम हम में दृढ़ होते जाते हैं। षष्ठ-स्तुति अर्थात् यथार्थ वर्णन, ईश्वरस्तुति करने से अपनी प्रीति बढ़ती है क्योंकि ज्यों-ज्यों उसके गुण समझ में आते जाते हैं, त्यों-त्यों प्रीति अधिक दृढ़ होती जाती है।

फिर यह भी है कि उपासना के द्वारा आत्मा में सुख का प्रादुर्भाव होता है। इस उपाय को छोड़ पापनाशन करने के लिए अन्य उपाय नहीं है। काशी जाने से हमारे पाप दूर होंगे यह समझ, अथवा तोबा करने से पाप छूटना, किंवा हमारे पाप का भार अमुक भद्र पुरुष लेकर सूली चढ़ गया इत्यादि अन्य लोगों की सारी समझ अप्रशस्त है अर्थात् भूल पर है। उपासना के द्वारा विवेक उत्पन्न होता है, विवेकी होने से क्षणिक (नाशवान्) वस्तुओं से शोक और आनन्द ये दोनों नहीं होते अब ईश्वर ने जीव स्वतन्त्र किया, इस लिए उससे पाप भी होता है, यदि उसे परतन्त्र किया जाता तो वह केवल जड़ पदार्थवत् बना रहता। जीव के स्वातन्त्र्य से ब्रह्म की सर्वज्ञता में कोई बाधा नहीं आती, क्योंकि इन दोनों में परस्पर सम्बन्ध नहीं है। बच्चे को खुला छोड़ा जाय तो वह चोट लगा लेवेगा, यह सोच माता बालक को बांधे नहीं रखती। तो भी बालक दंगा, धूम, फसाद अवश्य करेगा, यह ज्ञान माता को रहता ही है। इस लौकिक उदाहरण पर से ब्रह्म की सर्वज्ञता से जीव के स्वातन्त्र्य में कुछ भी आपत्ति नहीं आती। ज्ञान के विषय में स्वतन्त्रता उसकी है, उसी तरह आचरण के विषय में उससे दिए हुए सामर्थ्य की मर्यादा में स्वतन्त्रता मनुष्य की है। यदि ऐसी स्वतन्त्रता न होती तो जो सुखोपभोग आज हो रहा है वह न होता और जीव-सृष्टि की उत्पत्ति व्यर्थ हुई होती।

# तीसरा उपदेश

## [धर्माधर्म-विषयक]

[गुरुवार ता० ८ जुलाई १८७५* स्वामी दयानन्द सरस्वती ने विज्ञापन के अनुकूल बुधवार पेठ में भिड़े के बाड़े में ता० ८ माह जुलाई के दिन रात्रि में आठ बजे व्याख्यान दिया, उसका सरांश।]

**ओम् भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः।**
**स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवांसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः[1] ॥**

**ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥**

[यह स्वामीजी ने प्रथम ऋचा पढ़ी, फिर धर्माधर्म इस विषय पर व्याख्यान प्रारम्भ किया—]

परमेश्वर की आज्ञा यह धर्म, अवज्ञा यह अधर्म, विधि यह धर्म निषेध यह अधर्म, न्याय यह धर्म, अन्याय यह अधर्म, सत्य यह धर्म, असत्य यह अधर्म, निष्पक्षपात यह धर्म, पक्षपात यह अधर्म।

[व्रतेन दीक्षामाप्नोति[2] इस प्रतीक का शुक्ल यजु:संहिता में का मन्त्र कहा और उसका अर्थ किया।]

अब सत्यमूलक यदि धर्म है तो सत्य क्या है? प्रमाणैरर्थपरीक्षणम्[3] इस न्याय से जो अर्थ सत्य ठहरे वही सत्य है।

आश्रम चार हैं—ब्रह्मचर्याश्रम, गृहस्थाश्रम, वानप्रस्थ और संन्यास।

अहिंसा परमो धर्मः।

धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।
धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्म-लक्षणम्[4] ॥

धर्म और अधर्म ये अनेक हैं, परन्तु उनमें से विशेष रीति से ग्यारह धर्म और ग्यारह अधर्म हैं। उनका स्वामीजी ने विशेष विवरण किया।

---

*आषाढ़ शुक्ला ६ वि० सं० १९३२।

१ 'ऋक् संहिता मं० १। अनु० १४। सूक्त ८९। मं० ८॥

२. यजु:, १९।३०॥

३. न्यायभाष्य १।१।१॥

४. मनु० ६।९२॥

इस प्रकार ग्यारह धर्म सनातन उपदिष्ट हैं—

प्रथम अहिंसा का लक्षण—

अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः ॥[1]

अहिंसा—इसका केवल 'पशवादि न मारना' ऐसा संकुचित अर्थ करते हैं परन्तु व्यास जी ने ऐसा अर्थ किया है कि—

सर्वथा सर्वदा सर्वभूतानामनभिद्रोहः अहिंसा ज्ञेया ॥[2]

अर्थात् वैर-त्याग करना।

(२) धृति—अर्थात् धैर्य। राज्य जाये तो भी धर्म का धैर्य नहीं छोड़ना चाहिए, धैर्य छोड़ने से धर्म का पालन नहीं होता।

(३) क्षमा—अर्थात् सहनता, बड़े ने कोई अपकृत्य छोटे मनुष्य के लिये किया तो उसे छोटे ने सहन कर लिया यह क्षमा नहीं है। इसे असामर्थ्य कहते हैं, किन्तु शरीर में सामर्थ्य होकर बुरे का प्रतिकार न करना यही क्षमा है।

(४) दमनाम मनसो वृत्तिनिग्रहः—मन की वृत्तियों का निग्रह करना इसी का नाम दम है, वैराग्य ऐसा अर्थ नहीं है।

(५) अस्तेय—अन्याय से धनादि ग्रहण करना, [या] आज्ञा बिना परपदार्थ उठा लेना स्तेय है और स्तेय-त्याग अस्तेय कहलाता है।

(६) शौच—दो प्रकार का है—शारीरिक और मानसिक। उत्कृष्ट रीति से स्नानादिक विधि का आचरण करना, यह शारीरिक शौच है। किसी भी दुष्ट वृत्ति को मन में आश्रय न देना, यह मानसिक शौच है। शरीर स्वच्छ रखने से रोग उत्पन्न नहीं होते तथा मानसिक प्रसन्नता भी रहती है।

(७) इन्द्रियनिग्रह—अर्थात् सारी इन्द्रियों को न्यायपूर्वक वश में रखना। इन्द्रियों का निग्रह बड़ी युक्ति से करना चाहिए। इन्द्रियों का आकर्षण परस्पर संबन्ध से होता है। मनु ने कहा है कि—

मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत्।
बलवानिन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥[3]

इस वाक्य का अर्थ—इन्द्रियां इतनी प्रबल हैं कि माता तथा बहिनों के साथ एकान्त रहने में भी सावधान रहना चाहिए।

(८) धी—अर्थात् बुद्धि। सब प्रकार बुद्धि को बल प्राप्त हो वैसे ही

---

१. योगदर्शन २।३० ॥
२. योगदर्शन २।३० के व्यासभाष्य में।
३. मनु० २।२१५ ॥

आचरण करने चाहियें, शरीर-बल के बिना बुद्धि-बल का क्या लाभ ? इसलिये शरीर-बल सम्पादन करने के लिए और उसकी रक्षा करने के लिए बहुत प्रयत्न करते रहना चाहिए।

(९) विद्या—योग सूत्र में अविद्या का लक्षण किया हुआ है—

अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या।[1]

तस्य हेतुरविद्या।[2]

अविद्या अर्थात् विषयासक्ति, ऐश्वर्यभ्रम, अभिमान यह है। बड़े-बड़े पाठान्तर[3] करने से ही केवल विद्या उत्पन्न नहीं होती। पाठान्तर यह विद्या का साधन होगा। यथार्थ दर्शन ही विद्या है। यथाविहित ज्ञान विद्या है। प्रमा[4] के विरुद्ध भ्रम है, विद्या में भ्रम नहीं होता। 'अनात्मनि आत्मबुद्धिः' 'अशुचिपदार्थे शुचि-बुद्धिः' यह भ्रम है। यही अविद्या का लक्षण है और इसके विरुद्ध जो लक्षण हैं वे विद्या के हैं।

जिस पुरुष को यह अभिमान होता है कि मैं धनाढ्य हूँ वा मैं बड़ा राजा हूँ उसे अविद्या का दोष है। दूसरा शरीर का क्षीण रहना, यह अविद्या के कारण ही होता है। इससे सब प्रकार की विद्या सम्पादन करने के विषय में प्रयत्न करते रहना चाहिए। हमारे देश में छोटी अवस्था में विवाह करने की रीति के कारण विद्या-सम्पादन करने में अड़चन होती है। अपवित्र पदार्थ में पवित्रता मानना यह अविद्या है। ईश्वर का ध्यान, यह पूर्ण विद्या है। यह सारी विद्याओं का मूल है। किसी भी देश में इस विद्या का ह्रास (न्यूनता) होने से उस देश को दुर्दशा आ घेरती है।

(१०) सत्य—तीन प्रकार का है, सत्य-भाव, सत्य-वचन, सत्यक्रिया। सत्य-भावना होनी चाहिए, सत्य भाषण करना चाहिए और सत्य आचरण तो करना ही चाहिए। किसी प्रकार का विकल्प मन में न होना चाहिये। असत्य का त्याग करना चाहिये। विकल्प का लक्षण योग-सूत्र में किया है कि—

शब्दज्ञानानुपाती वस्तुशून्यो विकल्पः।[5]

सम्भव कौन सा और असम्भव कौन सा, इसका विचार करना चाहिए। कुम्भकर्ण के विषय में तुलसीदासजी का एक दोहा है कि—

**जोजन एक मूँछ रही ठाढ़ी, योजन चार नासिका बाढ़ी।**

---

१. योगदर्शन २।५॥ २ योगदर्शन २।४॥

३. 'पाठान्तर' मराठी शब्द है। इसका अर्थ है—'कई ग्रन्थो के वाक्यों को कण्ठस्थ करना'।

४. प्रमा=यथार्थ ज्ञान। ५. योगदर्शन १।९॥

दक्षिण में देव मामलेदार[1] की कोई बात बताते हैं कि उसने अपने वचन से पुरुष को स्त्री बना दिया था। ऐसी असम्भाव्य बातें हमारे देश में बहुत सी फैल गई हैं। इसलिए प्रमाणों के सहाय से अर्थ विवेचन करके देखने से विचार के अन्त में निश्चय होता है कि झूठ बात कौन सी और सच्ची बात कौनसी है।

(११) अक्रोध—बड़ा भारी जो क्रोध उत्पन्न होता है, उसका सर्वथा त्याग करना चाहिए। स्वाभाविक क्रोध कभी नहीं जा सकता, परन्तु उसे भी रोकना, मनुष्य का धर्म है। क्रोधाधीन होने से बड़े-बड़े अनर्थ होते हैं।

इस प्रकार का एकादशलक्षणी सनातन धर्म है, [जो मनुष्य मात्र का कर्त्तव्य है।]

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशाद् अग्रजन्मनः।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः॥[2]

व्यवहार धर्म की ओर भी ध्यान देना चाहिए। सारी दुनिया में इसी आर्यावर्त से विद्या गयी। इस आर्यावर्त देश के आर्य पुरुषों के वैभव का वर्णन जितना ही किया जाय थोड़ा है। समुद्र पर चलने वाले जहाजों पर कर लेने की आज्ञा मनु ने अष्टमाध्याय में लिखी है—

समुद्रयानकुशला देशकालार्थदर्शिनः।
स्थापयन्ति तु यां वृद्धिं सा तत्राधिगमं प्रति॥[3]

इससे स्पष्ट है कि समुद्र-यानादिक पहले हमारे लोग बनाया करते थे।

अधर्म—अर्थात् अन्याय, इसका विचार करना चाहिए। मनु ने ऐसा लिखा है कि—

परद्रव्येष्वभिध्यानं मनसानिष्टचिन्तनम्। वितथाभिनिवेशश्च त्रिविधं कर्म मानसम्॥
पारुष्यमनृतं चैव पैशुन्यं चापि सर्वशः। असम्बद्धप्रलापश्च वाङ्मयं स्याच्चतुर्विधम्॥
अदत्तानामुपादानं हिंसा चैवाविधानतः। परदारोपसेवा च शारीरं त्रिविधं स्मृतम्।[4]

मानसिक कर्मों में से तीन मुख्य अधर्म हैं। [परद्रव्येष्वभिध्यानम् अर्थात्] परद्रव्यहरण अथवा चोरी; मनसानिष्टचिन्तनम् अर्थात् लोगों का बुरा चिन्तन करना, मन में द्वेष करना, ईर्ष्या करना; वितथाभिनिवेश अर्थात् मिथ्या निश्चय करना।

वाचिक अधर्म चार हैं—पारुष्य अर्थात् कठोर भाषण। सब समय सब ठौर मृदु भाषण करना यह मनुष्यों को उचित है। किसी अन्धे मनुष्य को 'आ अन्धे' ऐसा

---

१. देव मामलेदारकर नाम का एक साधु दक्षिण में हुआ था। उसके विषय में दन्त-कथा प्रसिद्ध है।

२. मनु० २।२०॥

३. मनु० ८।१५७॥

४. मनु० १२।५,६,७॥

कहकर पुकारना निस्सन्देह सत्य है, परन्तु कठोर भाषण होने के कारण अधर्म है। अनृत भाषण अर्थात् झूठ बोलना। पैशुन्य अर्थात् चुगली करना। असम्बद्धप्रलाप अर्थात् जान बूझ कर बात को उड़ाना।

शारीरिक अधर्म तीन हैं—अदत्तानामुपादानम् अर्थात् चोरी। हिंसा अर्थात् सब प्रकार के क्रूर कर्म। परदारोपसेवा अर्थात् रंडीबाजी वा व्यभिचारादि कर्म करना। किसी मनुष्य ने अपने खेत में की जमीन में न बोकर अपना बीज लेकर दूसरे की जमीन में बोया तो उसे हम क्या कहेंगे? क्या उसे हम मूर्ख न कहेंगे? अपने वीर्य को अगम्यागमन करके खर्च करने हारा तो महामूर्ख है। कोई ऐसा कहने लग जाते हैं कि हम नकद पैसा देकर बाजार का माल मोल लेते हैं, इसमें व्यभिचार वा पाप क्या होगा? परन्तु वे मूर्ख नहीं सोचते कि पल्ले का रुपया खर्च करके अपने अमूल्य वीर्य को खर्च करना यह व्यापार किस प्रकार का है? ऐसा व्यापार करने वाला क्या महामूर्ख नहीं है? अवश्य मूर्ख है।

धर्म के तीन स्कन्ध हैं—यज्ञ, अध्ययन और दान।[1]

यज्ञ—अर्थात् होम। यज्ञ करने से वायुशुद्धि होकर देश में बहुत ही वृष्टि होती है। मीमांसा और ब्राह्मणादि ग्रन्थों में मन्त्रमयी देवता तो मानी है और विग्रहवती देवता कहीं भी नहीं मानी[2]। इस व्यवस्था के द्वारा शास्त्रकारों ने बहुत सा झगड़ा मिटा दिया, परन्तु—

यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः।[3]

इस पुरुषसूक्त में की ऋचा की व्यवस्था का लगाना जरा अच्छा ही कठिन पड़ता है।

अध्ययन—अध्ययन अर्थात् लड़कों को पढ़ाना, वैसे ही लड़कियों को पढ़ाना यह है।

पतिसेवा गुरौ वासो गृहार्थोऽग्निपरिक्रिया।[4]

इसमें 'गुरौ वासः' अर्थात् [गुरु के समीप अध्ययन के लिए रहना। परन्तु] कुल्लूक भट्ट ने 'पति के घर में वास करना' ऐसा अर्थ कर अर्थ का घोटाला (= अनर्थ) कर दिया।

पूर्व काल में आर्य लोगों में स्त्रियाँ उत्कृष्ट रीति से पढ़ती थीं। आर्य लोगों के इतिहास की ओर देखो—स्त्रियां आजन्म ब्रह्मचर्य व्रत धारण कर रहती थीं

---

१. त्रयो धर्मस्कन्धाः—यज्ञोऽध्ययनदानमिति। छा० उप० २।२३।१॥

२. मीमांसा ६।१।६ के भाष्य में देवता को मन्त्रमयी कहा है और विग्रहवती देवता का खण्डन किया है।

३. ऋक् सं० १०।९०।१६॥

४. मनु० २।६७॥

और साधारण स्त्रियों के भी उपनयन और गुरुगृह में वास इत्यादि संस्कार होते थे। यह सबको विदित ही है।

गार्गी, सुलभा, मैत्रेयी, कात्यायनी आदि बड़ी-बड़ी सुशिक्षित स्त्रियां होकर बड़े-बड़े ऋषि-मुनियों की शंकाओं का समाधान करती थीं, फिर [न मालूम] कुल्लूक भट्ट ने 'पतिसेवैव गुरौ वासः' ऐसा अर्थ कहां से किया ? आथर्वण संहिता में—

ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम् ।[1]

ऐसा स्पष्ट वाक्य है। इस वाक्य को एक ओर रख कर कुल्लूक भट्ट के अर्थ को ग्रहण करना बहुत कठिन होगा। सुशिक्षित स्त्रियां कुटुम्बी गृहस्थों को सब प्रकार सहाय करने वाली होती हैं। संगति का बल कितना बढ़कर है, इसका विचार करो। विद्वान् को अविदुषी स्त्री से संग पड़े तो उसका परिणाम कैसे लगे ? फिर स्त्रियां ही केवल पढ़ें इतना ही नहीं; किन्तु सब जातियां वेदाभ्यास करने का अधिकार रखती हैं, देखो—

यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः ।
ब्रह्मराजन्याभ्याᳫं शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय च ॥[2]

शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैति शूद्रताम् ।
क्षत्रियाज्जातमेवं तु विद्याद् वैश्यात् तथैव च ॥[3]

'शूद्र ब्राह्मण हो जाता है और ब्राह्मण भी शूद्र हो जाता है' इस मनु-वाक्य का भी विचार करना चाहिए।

अध्ययन करना अर्थात् ब्रह्मचर्य निभाना यह बड़ा भारी धर्म है। ब्रह्मचर्य के कारण शरीर-बल और बुद्धि-बल प्राप्त होता है। आजकल लड़के-लड़कियों के शीघ्र विवाह करने की बुरी रस्म पड़ गई है। काशीनाथ ने 'शीघ्रबोध' नामक एक ज्योतिष का ग्रन्थ बनाया है, उसमें ऐसा कहा है कि—

अष्टवर्षा भवेद् गौरी नववर्षा तु रोहिणी ।
दशवर्षा भवेत् कन्या तत ऊर्ध्वं रजस्वला ॥

माता चैव पिता तस्या ज्येष्ठो भ्राता तथैव च ।
त्रयस्ते नरकं यान्ति दृष्ट्वा कन्यां रजस्वलाम् ॥

लड़की शीघ्र गौरी होती है, रोहिणी होती है, रजस्वला होती है, ऐसी बहुत कुछ बकवास की है। इस को बने अभी १०० वर्ष भी नहीं हुए होंगे।

स्वयंवर के विषय में मनु का कथन है कि—

त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत गृहे कन्यर्तुमत्यपि । ऊर्ध्वं तु कालादेतस्माद् विन्देत सदृशं पतिम् ॥[4]

---

१. अथर्व० ११।५।१८॥ २. यजु० २६।२॥ ३. मनु० १०।६५॥
४. मनु० ९।९०। वहां द्वितीय चरण का पाठ 'कुमार्यृतुमती सती' है।

इसी प्रकार मनु जी कहते हैं कि कन्या को मरने तक चाहे वैसी ही कुमारी रखो, परन्तु बुरे मनुष्य के साथ विवाह न करो। यथा—

काममामरणात्तिष्ठेद् गृहे कन्यर्तुमत्यपि।
न चैवैनां प्रयच्छेत् तु गुणहीनाय कर्हिचित्॥[1]

पुरातन सुश्रुत चरकादि वैद्यक के ग्रन्थों में आयु के चार भाग कल्पित किये हैं—(१) वृद्धि (२) यौवन (३) सम्पूर्णता और (४) हानि। इनकी व्यवस्था इस श्लोक[2] में दी है सो देखो—चतस्रोऽवस्थाः शरीरस्य वृद्धिर्यौवनं सम्पूर्णता किञ्चित् परिहाणिश्चेति। आषोडशाद् वृद्धिः, आपञ्चविंशतेर्यौवनं, आचत्वारिंशतः सम्पूर्णता, ततः किञ्चित् परिहाणिश्चेति॥

पुरुषों की योग्य अवस्था प्राप्त होने के लिए कम से कम चालीस वर्ष वय [आयु] होनी चाहिए, निकृष्ट पक्ष में भी लड़के की पच्चीस वर्ष की वय होनी चाहिए और लड़की की सोलह वर्ष की वय होनी चाहिए, ऐसा सुश्रुत का कहना है।

पञ्चविंशे ततो वर्षे पुमान्नारी तु षोडशे।
समत्वागतवीर्यौ तौ जानीयात्कुशलो भिषक्[3]॥

छान्दोग्य उपनिषद्[4] में प्रातः सवन चौबीस वर्ष तक वर्णन किया हुआ है। यह पुरुषों की कुमार अवस्था है चवालीस वर्ष तक मध्यसवन कहा है। यही यौवन-अवस्था है और अड़तालीस वर्ष तक सायंसवन वर्णन किया है, जो सम्पूर्णता की अवस्था है। इसके पश्चात् जो समय आता है वही उत्कृष्ट समय विवाहादि के लिए माना गया है। विवाह होने के पूर्व वेदाध्ययन अवश्य कराना चाहिए। इन दिनों ब्राह्मण लोगों ने वेदाध्ययन स्वार्थवश नष्ट कर दिया है। सो प्रारम्भ होना चाहिए।

अथर्ववेद में अल्लोपनिषद् करके घुसेड़ दिया है। मतलबी पण्डित लोगों ने नये-नये श्लोक बनवाकर लोगों के मनों में भ्रम डाल दिया है, यह बड़े ही दुःख की बात है। इसलिए ऐसा हो कि स्थान-स्थान पर वेद-शालायें हों, उनमें वेदाध्ययन कराया जावे, परीक्षायें लिवायी जावें अर्थात् वेदाध्ययन को हर प्रकार से उत्तेजना मिले, ऐसा प्रयत्न करना चाहिए।

दान—दान शब्द का आजकल जो अर्थ लेते हैं वह नहीं है। पेटभरू ब्राह्मण कहते हैं—

परान्नं दुर्लभं लोके शरीराणि पुनः पुनः।

विवेचनामूलक दान सदा होता रहा है। इन दिनों लोगों ने "पीत्वा पीत्वा"

---

१. मनु० ९।८९॥ २. सूत्र॥
३. सुश्रुत सूत्रस्थान ३५।१३॥ ४. द्र. ३।१६।१—६॥
५. यहां पाठ भ्रष्ट हो गया प्रतीत होता है, 'दत्त्वा दत्त्वा' पाठ होना चाहिए; क्योंकि प्रकरण दान का है, पान (=पीने) का नहीं है।

ब्रह्मापि मृतः" ऐसे-ऐसे वाक्यों को कहकर दान का मिथ्या ही अर्थ किया है। विद्या-वृद्धि के लिए द्रव्य खर्च हो, कला-कौशल की उन्नति के लिए धन लगाया जाय, दीन, अपायज, रोगी, कुष्ठी, अनाथादिकों को सहाय करना सच्चा दान है।

आश्रम चार हैं—ब्रह्मचर्याश्रम का वर्णन पूर्व ही हो चुका है।

गृहस्थ आश्रम में परस्पर प्रीति बढ़कर सामाजिक कल्याण बढ़े, यही मुख्य धर्म है। इस प्रकार की सामाजिक प्रीति बढ़ने के लिए मूर्ति-पूजादिक पाखण्ड दूर होना चाहिए।

सन्तुष्टो भार्यया भर्ता भर्त्रा भार्या तथैव च।
यस्मिन्नेव कुले नित्यं कल्याणं तत्र वै ध्रुवम् ॥[1]

उपर्युक्त श्लोक में कहे अनुसार गृहस्थों को आनन्द करते हुए निर्वाह करना चाहिए, यह उनका मुख्य धर्म है।

वानप्रस्थ—इस आश्रम में विचार करना चाहिए। तप अर्थात् विद्या को सम्पादन करना उचित है।

संन्यासी—संन्यासी को उचित है कि सारे जगत् में घूमे और सदुपदेश करे, यही उसका मुख्य कर्त्तव्य कर्म है। यथार्थ उपदेश के विषय में मनु कहते हैं—

दृष्टिपूतं न्यसेत् पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।
सत्यपूतां वदेद् वाचं मनः पूतं समाचरेत् ॥[2]

पंचशिख और शङ्कराचार्य इनका इतिहास देखना चाहिए कि उन्होंने सदा सत्य और सदुपदेश ही किये, उसी प्रकार संन्यासीमात्र को सदुपदेश करना चाहिए।

[इसके अनन्तर स्वामीजी महाराज ने]

सह नाववतु सह नौ भुनक्तु सह वीर्यं करवावहै।
तेजस्विनावधीतमस्तु मा विद्विषावहै ॥[3]
ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

[यह कहकर व्याख्यान समाप्त किया।]

---

१. मनु० ३।६०॥ २. मनु० ६।४६॥
३. तै० आ० ८।१॥

# चौथा उपदेश

## (धर्माधर्मविषयक)

[शनिवार ता० १० जुलाई १८७५*, धर्माधर्म इस विषय पर दयानन्द सरस्वती ने व्याख्यान दिया[1] उस पर हुए प्रश्नोत्तर]

प्रश्न—क्या वेदों में मन्त्रमयी देवताओं का अथवा विग्रहवती देवताओं का प्रतिपादन है ? सावयव देवताओं के बिना जड़मति अज्ञानी लोग पूजा किस प्रकार कर सकेंगे और धर्म-व्यवहार में उनका निर्वाह कैसे होगा ?

उत्तर—वेदों के तीन काण्ड हैं—उपासना, कर्म और ज्ञान। परन्तु उपासना-काण्ड में केवल एक उपासना ही का प्रतिपादन हो यही नहीं अथवा ज्ञान-काण्ड में ज्ञान ही का प्रतिपादन हो वा कर्मकाण्ड में कर्म ही का प्रतिपादन हो, यह नहीं। उपासनाकाण्ड में उपासना प्रधान है, परन्तु उसमें ज्ञान और कर्म का निरूपण भी मिलता है। इसी प्रकार सर्वत्र है।

मीमांसा का प्रारम्भ "अथातो धर्मजिज्ञासा" ऐसा है। इसमें कर्म विचार है। इसमें अथ और अतः इन दो शब्दों के अर्थ के विषय में बड़ी ही मेहनत की है और उस पर से भिन्न-भिन्न काण्ड की बिलकुल भिन्न-भिन्न व्यवस्था प्रतीत होती है ऐसा कोई कहते हैं, परन्तु वैसा कहना अप्रशस्त है। आश्वलायन ने जो व्यवस्था की है वह कुछ-कुछ ठीक है, उसे देखना चाहिए। इन दिनों कर्म वेद-मन्त्रों के अनुकूल नहीं होता, क्योंकि जैमिनि ऋषि ने कर्म-काण्ड में मन्त्रमयी देवता मानी है[2] और कर्म का अधिकार स्नातक और योग्यता को प्राप्त हुए पुरुषों को है। इस पर से यह स्पष्ट होगा कि कर्म विषय में जड़बुद्धि पुरुष की योग्यता नहीं है, ऐसा [सिद्ध] होता है। कर्मकाण्ड में मन्त्रमयी देवता हो तो मूर्त देवताओं को उसमें घुसने का स्थान नहीं है।

उपासनादिकों को योगशास्त्र का आधार है, जैसे कर्म-काण्ड को मीमांसा का है, परन्तु योगशास्त्र में मूर्ति-पूजा के विषय में कहीं भी वर्णन नहीं है, ज्ञान-काण्ड में मूर्ति की कोई आवश्यकता नहीं होती, ऐसी सर्व-सम्मति है। इस पर जैमिनि के मत में, व्यास जी के मत में और पतञ्जलि के मत में मूर्ति-पूजा गृहीत नहीं होती अर्थात् पूर्व-मीमांसा-शास्त्र, योग-शास्त्र, उत्तर मीमांसा अथवा वेदान्त-शास्त्र इनमें तो मूर्ति-पूजा का कहीं भी अवकाश नहीं है।

---

*आषाढ़ शुक्ला ७ वि० सं० १९३२।

१. देखो प्रवचन संख्या ३, यह व्याख्यान ८ जुलाई बृहस्पतिवार को हुआ था।

२. मन्त्रमयी देवता का वर्णन पूर्वमीमांसा अ० ९ पाद ३ में है।

अब कोई ऐसा कहे कि स्मृति-ग्रन्थों में मूर्ति-पूजा है और स्मृति को अनुमान से श्रुति-मूलकत्व है[1] उपलब्ध श्रुति में मूर्ति की पूजा का उपदेश न हो तो भी लुप्त श्रुति में मूर्ति-पूजा का विधान है, ऐसा मानकर मूर्ति-पूजा करनी चाहिए। ऐसा श्रुति स्मृति का सम्बन्ध मानकर अनुपस्थित श्रुति का अवलम्बन करके उपस्थित ग्रन्थों के आधार में जो विचार करना अथवा उसमें गड़बड़ मचाना, यह हमें प्रशस्त नहीं दीखता। इन दिनों चार वेद और प्रत्येक वेद की बहुत सी शाखाएँ भी उपलब्ध हैं। शाखा-भेद फिर कई प्रकार का होता है। जो कुछ मूल बीजरूप वेदों में [है] वैसा उपलब्ध शाखाओं में तो न हो, किन्तु लुप्त शाखाओं में होगा, यह कल्पना सयुक्तिक नहीं। आश्वलायन, कात्यायनादि श्रौत-सूत्रकारों को नष्ट शाखाओं में के मन्त्र लेते नहीं बना, इसलिए अमुक मन्त्र नहीं लिए, ऐसे कहीं भी कहते नहीं सुना और शास्त्रव्यवस्था के लिए स्मृत्यवलम्बन करना चाहिए, ऐसा भी उनका कहना नहीं था। हमारा भी यही कहना है कि पूर्वमीमांसा, योग, और उत्तर मीमांसा इन शास्त्रों को कृपा कर लगाओ, विचार कर देखो। इसी प्रकार शतपथादि ग्रन्थों में, निरुक्त में, पातञ्जल महाभाष्य में, नष्ट शाखाओं का गौण प्रकार से भी कहीं सूचक लिङ्ग नहीं है। इससे 'स्मृति का श्रुतिमूलकत्व है', इस मत के द्वारा आधुनिक अशुद्ध व्यवहार के आवश्यकीय उतने ज्ञापकों को निकालना यह बहुत ही अप्रशस्त है। अस्तु, वेदों में तथा शास्त्रों में मूर्ति-पूजा का कहीं भी विधान नहीं, इसका विचार हो चुका।

अब रहा यह कि मूढ़ और अज्ञानी लोग सावयव देवताओं के विना अपना निर्वाह कैसे करें? इस प्रश्न पर विचार करें। हमारे विचार से तो मूर्खों को भी मूर्ति-पूजा की कोई आवश्यकता नहीं है, क्योंकि मूर्ख अर्थात् प्रथम ही जड़-बुद्धि और फिर उसके पीछे लगाई जाय जड़ पदार्थों की पूजा, तो क्या उसकी बुद्धि और अधिक जड़ न होगी? [क्योंकि] जड़मूर्ति की पूजा से तो जड़बुद्धि में जड़त्व ही जमेगा, इससे उन्नति तो कभी भी न होगी, किन्तु अधोगति तो अवश्य होगी।

अब यह देखें कि पूजा शब्द का अर्थ क्या है? पूजा शब्द का अर्थ 'सत्कार करना' ऐसा है, न कि षोडशोपचार पूजा। देखो—

**मातृदेवो भव, पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव, अतिथिदेवो भव॥**[2]

इस स्थल पर माता-पिता, आचार्य और अतिथि इनका पूजन अर्थात् सत्कार करना ही है। उसी प्रकार मनु में भी स्त्री पूजनीय है अर्थात् भूषण, वस्त्र, प्रियवचन इत्यादिकों द्वारा सत्करणीय है [देखो मनु जी क्या कहते हैं—]

**पितृभिर्भ्रातृभिश्चैताः पतिभिर्देवरैस्तथा। पूज्या भूषयितव्याश्च बहुकल्याणमीप्सुभिः॥**[3]

---

१. स्मृतियों के श्रुतिमूलकत्व अनुमान का प्रतिपादन भगवान् जैमिनि ने 'विरोधे त्वनपेक्ष्यं स्याद् असति ह्यनुमानम्' (अ० १ पा० ३ सूत्र ३) में किया है। परन्तु श्रुति से विरोध होने पर स्मृति प्रमाणार्ह नहीं, यह मुख्य सिद्धान्त है।

२. तै० आर० ७।४।२॥ ३. मनु० ३।५५॥

